विरोधेन तद्भानानुपपत्तेः । ज्ञानभिन्नत्वे घटादिवज्जडत्वेन कल्पितत्वापत्तेश्च । स्वप्रकाशज्ञानमात्रस्वरूपोऽप्यात्माऽविद्योपहितः सन्साक्षीत्युच्यते। वृत्तिमदन्तःकरणोपहितः प्रमातेत्युच्यते। तस्य चक्षुरादीनि करणानि । स चक्षुरादिद्वाराऽन्तःकरणपरिणामेन घटादीन् व्याप्य तदाकारो भवति । एकस्मिंश्चान्तःकरणपरिणामे घटावच्छिन्नचैतन्यम्, अन्तःकरणावच्छिन्नचैतन्यं चैकलोलीभावापन्नं भवति । ततो घटावच्छिन्नचैतन्यं प्रमात्रभेदात्स्वाज्ञानं नाशयदपरोक्षं भवति । घटं च स्वावच्छेदकं स्वतादात्म्याध्यासाद्भासयति । अन्तःकरणपरिणामश्च वृत्त्याख्योऽतिस्वच्छः स्वावच्छिन्नेनैव चैतन्येन भास्यत इत्यन्तःकरण-तद्वृत्ति-घटानामपरोक्षता । तदेतदाकारत्रयमहं जानामि घटमिति । भासकचैतन्यस्यैकरूपत्वेऽपि घटं प्रति वृत्त्यपेक्षत्वात्प्रमातृता, अन्तःकरण-तद्वृत्तीः प्रति तु वृत्त्यनपेक्षत्वात्साक्षितेति विवेकः । अद्वैतसिद्धौ सिद्धान्तबिन्दौ च विस्तरः । यस्मादेवं प्रागुक्तन्यायेन नित्यो विभुरसंसारी सर्वदैकरूपश्चाऽऽत्मा, तस्मात्तन्नाशशङ्कया स्वधर्मे-

---

कल्पना अनावश्यक है। इसमें हेतु प्रमाणाभाव और गौरव है, फिर अनुव्यवसायकी सिद्धि नहीं होती। एक ही व्यवसाय, स्वव्यवसायि व्यवसाय और स्वव्यवसेय घटादि—इन तीनोंका व्यवहारजनक है, यह त्रिपुटीवादी प्रभाकरमिश्रका मत है त्रयाणां मातृ-मेय-मितीनां पुटानां समाहारः समुदायस्त्रिपुटी अर्थात् प्रमाता प्रमेय और प्रमिति—इन तीनोंके समुदायको त्रिपुटी कहते हैं, इनका ज्ञापक ज्ञान होता है। वेदान्ती मानते हैं कि स्वप्रकाश ज्ञानरूप ही आत्मा है, स्वप्रकाशज्ञानाश्रय नहीं। कर्तृ-कर्मविरोधसे स्वयं स्वका ग्रहण नहीं करता, यह ठीक ही है। [ ज्ञानक्रियानिरूपित कर्मत्व कर्तृत्व विरोधसे हो नहीं सकता, इसलिये 'स्वप्रकाशज्ञानाश्रय' मिश्रमत हेय है ] और यदि आत्माको ज्ञानभिन्न मानें, तो घटादिके समान जड़ होनेसे वह कल्पित हो जायगा। स्वप्रकाशज्ञानमात्रस्वरूप आत्मा अविद्योपहित होकर साक्षी होता है तथा वृत्तिमदन्तःकरणोपहित होकर प्रमाता यह कहा जाता है। उसके चक्षुरादि करण हैं। वह प्रमाता चक्षुरादिद्वारा अन्तःकरणके परिणामसे घटादिको व्याप्तकर तदाकार होता है—अन्तःकरण विषयदेशमें प्राप्त होकर विषयाकार होता है। एक ही अन्तःकरणपरिणाममें घटावच्छिन्न चैतन्य तथा अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य प्रमातासे अभिन्न होता है। अतएव अपने अज्ञानका नाश करता हुआ वह अपरोक्ष होता है और स्वावच्छेदक घटका स्वतादात्म्याध्याससे भान कराता है। वृत्त्याख्य अन्तःकरणपरिणाम अतिस्वच्छ है, अतएव स्वावच्छिन्न चैतन्यसे ही उसका भान होता है। इस तरह अन्तःकरण तद्वृत्ति और घटादिका अपरोक्ष भान होता है, यही आकारत्रय 'घटमहं जानामि' है। भासक चैतन्यके एकरूप होनेपर भी घटके प्रति वृत्तिसापेक्ष होनेसे प्रमाता कहलाता है, अन्तःकरण और तद्वृत्तिके प्रति वृत्त्यनपेक्ष होनेसे साक्षी है, यह दोनोंमें भेद है, यह जान लेना आवश्यक है। विस्तृत विवरण अद्वैतसिद्धि और सिद्धान्तबिन्दुमें है। यतः पूर्वोक्त रीतिसे नित्य विभु असंसारी सदा

युद्धे प्राक्प्रवृत्तस्य तव तस्मादुपरतिर्न युक्तेति युद्धाभ्यनुज्ञया भगवानाह—'तस्माद्युध्यस्व भारत' इति । अर्जुनस्य स्वधर्मे युद्धे प्रवृत्तस्य तत उपरतिकारणं शोकमोहौ । तौ च विचारजनितेन विज्ञानेन बाधिताविस्यपवादापवादे उत्सर्गस्य स्थितिरिति न्यायेन युद्ध्यस्वेत्यनुवादः, न विधिः । यथा "कर्तृकर्मणोः कृति" इत्युत्सर्गः । "उभयप्राप्तौ कर्मणि" इत्यपवादः । "अका-

---

एकरूप आत्मा है, अतः उसके नाशकी आशङ्कासे स्वधर्म युद्धमें स्वतःप्रवृत्त तुम्हें उससे विमुख होना उचित नहीं है; इसप्रकार युद्धकी अनुमतिप्रदानद्वारा भगवान् कहते हैं—'तस्माद् युद्धयस्व भारत' यह । स्वधर्म युद्धमें स्वतःप्रवृत्त अर्जुनकी निवृत्तिका कारण शोक और मोह है। वे दोनों विचारनिष्पन्न निर्णयसे यदि बाधित हुए, तो प्रवृत्ति स्वतः है। 'अपवादकी निवृत्ति होनेपर उत्सर्गकी स्थिति होती है' इस न्यायसे युद्धका अनुवाद है, विधि नहीं। अप्रवृत्तप्रवर्तन विधि कहलाती है अर्थात् जिस कार्यमें जो स्वयं प्रवृत्त नहीं है, किन्तु किसीकी प्रेरणासे प्रवृत्त होता है, वह विधि है। जैसे कि राजप्रेरित भृत्यकी प्रवृत्ति। जिस कार्यमें जो स्वयं प्रवृत्त है, किन्तु किसी प्रतिबन्धसे उपरत होता है और यदि कोई पुरुष उसके प्रतिबन्धका निराकरण कर देता है, तो वह पूर्ववत् स्वतःप्रवृत्त पुरुष फिर उस कार्यमें लग जाता है, वह अनुवाद कहलाता है, क्योंकि उसमें पुरुष स्वेच्छासे ही प्रवृत्त हुआ है। शास्त्रमें इसका उदाहरण देते है—'यथा' इत्यादि।] देखिए—'कर्तृकर्मणोः कृति' यह उत्सर्ग है। कृत् प्रत्ययके योगमें कर्ता और कर्ममें 'षष्ठी' होती है। इसका अपवाद है—'उभयप्राप्तौ कर्मणि' पूर्वसूत्रसे यदि कर्ता और कर्म—दोनोंमें षष्ठीकी प्राप्ति हो, तो कर्ममें ही षष्ठी होती है, कर्तामें नहीं। [ 'देवदत्तेन तण्डुलस्य पाकः' यही प्रयोग साधु है, 'देवदत्तस्य तण्डुलस्य पाकः' यह साधु नहीं है। 'पाकः' में पच् धातुसे भावमें घञ्' प्रत्यय हुआ है, अतः कर्ता और कर्म दोनों अनुक्त हैं, दोनोंमें षष्ठीकी प्राप्ति है।] परन्तु अपवादसूत्रके अनुसार कर्ममें ही षष्ठी साधु है। कर्ता-कर्म—दोनोंमें नहीं। 'उभयप्राप्तौ' का बाधक 'अकाकारयोः स्त्रीप्रत्यययोः प्रयोगे नेति वक्तव्यम्' यह कात्यायनका वचन है। स्त्रीत्वबोधक 'अक' और 'अकार' इसके योगमें 'उभयप्राप्तौ कर्मणि' इस अपवादशास्त्रका प्रतिषेध कर 'कर्तृकर्मणोः कृति' इस उत्सर्गशास्त्रकी प्रवृत्ति होती है [ देखिये—'भेदिका बिभित्सा वा रुद्रस्य जगतः' यहांपर कर्ता रुद्र और कर्म जगत्—दोनोंमें उक्त शास्त्रसे षष्ठी सिद्ध होती है। 'भिद्' धातुसे 'भेदनं भेदिका' इस व्युत्पत्तिसे 'पर्यायार्हणोत्पत्तिषु' इस सूत्रसे अथवा 'धात्वर्थनिर्देश' इत्यादि वचन से भावमें 'ण्वुल्' प्रत्यय होता है 'ण' और 'च' की इत्संज्ञा होनेपर 'युवोरनाकौ' से 'यु' के स्थानमें 'अक' उससे 'अजाद्यतष्टाप्' से 'टाप्'। प्रत्ययस्थात्कात्' इत्यादिसे इत्व होनेसे 'भेदिका' शब्द सिद्ध होता है।

भेत्तुमिच्छति बिभित्सति इति बिभित्सा 'भिद्' धातुसे 'धातोः कर्मणः स०' इत्यादिसे 'सन्'। 'सन्यङोः' से द्वित्व, हलन्ताच्च' इससे कित्व होनेसे गुणाभाव, 'अप्रत्ययात्' से अप्रत्यय, ततः टाप्, इस तरह

य एनं वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम्।
उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते ॥ १९ ॥

जो इस आत्माको मारनेवाला तथा जो दूसरेके द्वारा मारा जानेवाला समझता है, वे दोनों ही इसको ठीक-ठीक नहीं समझते, क्योंकि यह न तो किसी को मारता है और न किसीसे स्वयं मारा ही जाता है ॥ १९ ॥

---

कारयोः स्त्रीप्रत्यययोः प्रयोगे नेति वक्तव्यम्" इति तदपवादः। तथाच मुमुक्षोर्ब्रह्मणः जिज्ञासेत्यत्रापवादापवादे पुनरुत्सर्गस्थितेः 'कर्तृकर्मणोः कृति' इत्यनेनैव षष्ठी। तथा च 'कर्मणि च' इति निषेधाप्रसराद्ब्रह्मजिज्ञासेति कर्मषष्ठीसमासः सिद्धो भवति। कश्चित्त्वेतस्मादेव विधेर्मोक्षे ज्ञानकर्मणोः समुच्चय इति प्रलपति। तन्न, युध्यस्वेत्यतो मोक्षस्य ज्ञानकर्मसमुच्चयसाध्यत्वाप्रतीतेः। विस्तरेण चैतदग्रे भगवद्गीतावचनविरोधेनैव निराकरिष्यामः ॥ १८ ॥

नन्वेवमशोच्यानन्वशोचस्त्वमित्यादिना भीष्मादिबन्धुविच्छेदनिबन्धने शोकेऽपनीतेऽपि तद्वधकर्तृत्वनिबन्धनस्य पापस्य नास्ति प्रतीकारः। नहि यत्र शोको नास्ति, तत्र पापं नास्तीति

---

'बिभित्सा' की सिद्धि होती है। यद्यपि 'स्त्रीप्रत्यययोरकाकारयोर्नायं नियमः' यह वार्तिक सिद्धान्तकौमुदीमें है, परन्तु अर्थमें भेद नहीं है। मोक्तुमिच्छुः मुमुक्षुः। मुच्लृधातुसे सन् प्रत्यय करनेके बाद 'सनाशंस०' इत्यादिसे 'उ' प्रत्यय करनेपर मुमुक्षुशब्द सिद्ध होता है। जिज्ञासा, ज्ञाधातुसे भावमें सन् प्रत्यय है।] कर्ता मुमुक्षु और कर्म ब्रह्म—दोनोंमें अपवाद-प्रतिषेध होनेपर उत्सर्गसे दोनोंमें षष्ठी होती है। 'ब्रह्मणो जिज्ञासा-ब्रह्मजिज्ञासा' यहांपर अपवाद 'उभयप्राप्तौ' इत्यादिके अप्रवृत्ति होनेपर उत्सर्ग 'कर्तृकर्मणोः' इत्यादि की प्रवृत्ति होनेसे षष्ठी हुई है। इसी प्रकार 'कर्मणि च' इस सूत्रकी निषेधाप्रवृत्तिसे 'ब्रह्मजिज्ञासा' यहांपर कर्ममें षष्ठीका समास सिद्ध हुआ। किसी विद्वान्का यह मत है कि 'युद्धयस्व भारत' इस विधिसे ज्ञानकर्मसमुच्चय मोक्षमें है। केवल ज्ञानसे यदि मोक्ष होता, तो 'युद्धयस्व' से स्वधर्मानुष्ठान व्यर्थ है, यह उनका प्रलापमात्र है। 'प्रलापोऽनर्थकं वचः' अर्थशून्य वाक्य प्रलाप कहलाता है। 'युद्धयस्व' में विधि नहीं है, किन्तु अनुवाद है, यह निर्णीत हो चुका है और 'युद्धयस्व' इससे मोक्षमें ज्ञानकर्मसमुच्चय नहीं सिद्ध होता। आगे चलकर गीतावचनविरोधसे ही इसका हम विस्तारके साथ निराकरण करेंगे ॥ १८ ॥

'अशोच्यान्' इत्यादि पूर्ववाक्यसे भीष्मपितामहादि बन्धुवर्गकी हिंसाप्रयुक्त शोक-मोहका उक्त रीतिसे परिहार भले ही हो जाय, परन्तु तद्वधनिमित्तक पापोत्पत्तिका प्रतीकार नहीं है। यह तो कोई नियम है नहीं कि जिस कर्ममें शोकादि नहीं हों, उसमें पाप नहीं होता। वैरी ब्राह्मणको मारनेपर शोक नहीं होता,

नियमः, द्वेष्यब्राह्मणवधे शोकाविषये पापाभावप्रसङ्गात् । अतोऽहं कर्ता त्वं प्रेरक इति द्वयोरपि हिंसानिमित्तपातकापत्तेरयुक्तमिदं वचनं, तस्माद्युद्धयस्व भारतेत्याशङ्क्य काठकपठितया ऋचा परिहरति भगवान्—'य एनं वेत्ति' इति । एनं प्रकृतं देहिनमदृश्यत्वादिगुणकं यो हन्तारं-हननक्रियायाः कर्तारं वेत्ति—अहमस्य हन्तेति विजानाति । यश्चान्य एनं मन्यते हतं हननक्रियायाः कर्मभूतं देहहननेन हतोऽहमिति विजानाति । तावुभौ देहाभिमानित्वादेनमविकारिणमकारक-स्वभावमात्मानं न विजानीतः—न विवेकेन जानीतः शास्त्रात् । कस्मात्, यस्मान्नायं हन्ति न हन्यते-कर्ता कर्म च न भवतीत्यर्थः । अत्र य एनं वेत्ति हन्तारं हतं चेत्येतावति वक्तव्ये, पदानामावृत्तिर्वाक्यालंकारार्था । अथवा य एनं वेत्ति हन्तारं तार्किकादिः, आत्मनः कर्तृत्वाभ्युप-गमात् । तथा यश्चैनं मन्यते हतं चार्वाकादिः, आत्मनो विनाशित्वाभ्युपगमात् । तावुभौ न विजानीत इति योज्यम् । वादिभेदख्यापनाय पृथगुपन्यासः । अतिशूरातिकातरविषतया वा पृथगुपदेशः । "हन्ता चेन्मन्यते हन्तुं हतश्चेन्मन्यते हतम्" इति पूर्वार्धे श्रौतः पाठः ॥ १६ ॥

---

किन्तु ब्राह्मणवधजन्य पाप होता ही है । अतः श्येनयागको फल द्वारा अधर्म कहा गया है । अतएव वृत्रासुरको मारनेसे उपस्थित पापका प्रतीकार इन्द्रने उपायान्तरसे किया । वह पुराणोंमें प्रसिद्ध ही है । अतः मैं इस पापका कर्ता हूं और आप प्रेरक हैं, इस कारण हम दोनोंको पाप लगेगा ही । अतः 'तस्मात् युद्ध्यस्व' इत्यादि यह आपका वाक्य ठीक नहीं है, इस आशंकापर काठकोपनिषद्में पठित ऋचासे भगवान् इसका परिहार करते हैं—'य एनं वेत्ति' इत्यादि । जो पुरुष प्रकृत अदृश्यत्वादिगुणविशिष्ट इस देहीको हननक्रिया का कर्ता मानता है यानी 'मैं इसका हन्ता हूँ', यों जानता है तथा जो पुरुष इसे मारा गया यानी हनन क्रियाका कर्मभूत जानता है अर्थात् देह हननसे आत्महनन जानता है, वे दोनों देहात्मवादी होनेसे अकारकस्वभाव अविकारी इस आत्माको नहीं जानते । वे दोनों आत्मविवेकशून्य हैं ।

प्रश्न—क्यों ?

उत्तर—चूंकि यह न तो किसीको मारता है और न स्वयं किसीसे मारा ही जाता है । यह आत्मा न हननका कर्ता है और न उसका कर्म ही है, यह मतलब है । 'य एनम्' इत्यादि पूर्ववाक्यसे ही विवक्षित अर्थ सिद्ध होता है, फिर उक्त पदानुवृत्ति वाक्यालङ्कारार्थ है । अथवा 'य एनं वेत्ति हन्तारम्' इत्यादिसे तार्किकमतका निरास है । व लोग आत्माको कर्ता मानते हैं । एवं 'यश्चैनं मन्यते हतम्' ( जो इसको हत मानता है, ) यह चार्वाकका मत है, क्योंकि वे आत्माको विनाशी मानते हैं । वे दोनों यानी चार्वाक और तार्किक आत्मस्वरूपानभिज्ञ हैं । इस तरह योजना करनी चाहिए । वादिभेदज्ञापनके लिए अलग उपन्यास है ।

न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः ।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥२०॥

यह आत्मा कभी जन्म नहीं लेता और न कभी मरता ही है। भूतकालमें होकर भविष्यमें फिर कभी होनेवाला भी यह नहीं है। इसलिए यह अज, नित्य शाश्वत तथा पुराण है। शरीरके मार दिये जानेपर भी यह कभी मारा नहीं जा सकता ॥२०॥

"जायते, अस्ति, वर्धते, विपरिणमते, अपक्षीयते, विनश्यतीति षड्भावविकारा इति वार्ष्यायणिः" इति नैरुक्ताः। तत्राऽऽद्यन्तयोर्निषेधः क्रियते—'न जायते म्रियते वा' इति।

कस्मादयमात्मा हननक्रियायाः कर्ता कर्म च न भवति, अविक्रियत्वादित्याह द्वितीयेन मन्त्रेण—'न जायते म्रियते वा' इति।

अथवा पूर्वार्धमें जो पाठ है उसके स्थानपर 'हन्ता चेन्मन्यते हन्तुं हतश्चेन्मन्यते हतम्' यह काठकश्रुतिमें पाठ मिलता है।

[ अति शूर तथा अति कायरका विषय होनेसे पृथक् उपदेश है—इसका भाव यह है कि कायर प्रतिपक्षीको देखकर यह मारनेवाला ही है, वध्य नहीं है, इसलिए भागता है और शूर प्रतिपक्षीको समझता है कि यह वध्य है, मारनेवाला नहीं, अभी इसे हम मारते हैं। श्रीमधुसूदनसरस्वतीके उक्तार्थमें भाष्योत्कर्ष-दीपिकामें यह आक्षेप है कि—[ "कर्ता मुझमें और प्रेरक आपमें हिंसानिमित्तक पापापत्ति होगी, अतः यह वचन ठीक नहीं है, इस शंकाका उत्तर काठक ऋचासे देते हैं, सो विचारणीय है, क्योंकि उक्त ऋचासे 'पाप नहीं होता' इसका परिहार कुछ नहीं कहा है और कहना ठीक भी नहीं है, कारण कि हनननिमित्तक बन्धुनाशके अभावसे 'आत्मा नित्य है' इस प्रतिपादनसे ही आत्माके नाशका प्रतिषेध सिद्ध होनेपर तन्मूलक पापका भी निवारण हो ही चुका, फिर पापोत्पत्ति की शंका ही नहीं होती, अतः उक्त रीतिसे नित्य विभु तथा असंसारी अतएव सदा एकरूप आत्मा है, अतः स्वधर्म युद्धमें पहिले ही प्रवृत्त तुम्हारी तन्नाशकी शंकासे उससे उपरति ठीक नहीं है, यह स्वकीय पूर्वोक्तिसे विरोध भी है और यह जो कहा कि द्वेष्य ब्राह्मणवधमें शोक नहीं होता, तो भी पाप होता ही है, यह दृष्टान्त भी समीचीन नहीं है, क्योंकि द्वेष्यत्व हेतु पापका असाधक है, यह सिद्ध ही नहीं है। शरीरेन्द्रियादिसंघातवधनिमित्तक पापाभावका क्षात्रधर्म-बोधक अग्रिमग्रन्थसे वर्णन करेंगे। 'न त्वेवाहं जातु नासम्' इत्यादि उन्नीस श्लोकोंसे 'अशोच्यान् अन्वशोचस्त्वम्' इत्यादिका विवरण करते हैं। 'स्वधर्ममपि चावेक्ष्य' इन आठ श्लोकोंसे 'प्रज्ञावादांश्च भाषसे' इस मोहरूपका पृथक् प्रयत्नसे निराकरण करना है, इस स्वकीय आगेके ग्रन्थसे विरोध आता है" ] ॥१९॥

यह आत्मा हननक्रियाका कर्ता और कर्म क्यों नहीं होता, यह प्रश्न नहीं कर सकते, क्योंकि यह

वाशब्दःसमुच्चयार्थः। न जायते न म्रियते चेत्यर्थः। कस्मादयमात्मा नोत्पद्यते, यस्मादयमात्मा कदाचित्कस्मिन्नपि काले न भूत्वाऽभूत्वा प्राक्, भूयः पुनरपि भविता न। योह्यभूत्वा भवति, सः उत्पत्तिलक्षणां विक्रियामनुभवति। अयं तु प्रागपि सत्त्वाद्यतो नोत्पद्यते, अतोऽजः। तथाऽयमात्मा भूत्वा प्राक्कदाचिद्भूयः पुनर्न भविता। 'न वा' शब्दाद्वाक्यविपरिवृत्तिः। यो हि प्राग्भूत्वोत्तरकाले न भवति, स मृतिलक्षणां विक्रियामनुभवति। अयं तूत्तरकालेऽपि सत्त्वाद्यतो न म्रियते, अतो नित्यो विनाशायोग्य इत्यर्थः। अत्र न भूत्वेत्यत्र समासाभावेऽपि नानुपपत्तिर्नानुयाजेष्वितिवत्, भगवता पाणिनिना महाविभाषाधिकारे नञ्समासपाठात्। यत्तु कात्यायनेनोक्तं समासनित्यताभिप्रायेण "वावचनानर्थक्यं च स्वभावसिद्धत्वात्" इति, तद्भगवत्पाणिनिवचनविरोधा-

---

अविक्रिय है। यही उत्तर ठीक द्वितीय मन्त्र से देते हैं—'न जायते' इत्यादि। जायते, अस्ति, वर्धते विपरिणमते, अपक्षीयते, विनश्यति—ये छः भावविकार होते हैं, यह वार्ष्यायणिका मत है, यह निरुक्तकारने कहा है। इन छः विकारोंमें आदि और अन्तका भागी—उत्पत्ति और विनाशका प्रतिषेध करते हैं—'न जायते म्रियते वा' इत्यादिसे। वा शब्द समुच्चयार्थक है और न तो उत्पन्न होता है और न मरता ही है, यह अर्थ है।

प्रश्न—आत्मा क्यों नहीं उत्पन्न होता ?

उत्तर—चूँकि यह आत्मा कदाचित् यानी किसी कालमें भी न होकर अर्थात् पूर्वकालमें न रहकर आगे फिर नहीं होनेवाला है। जो उत्पत्तिसे पूर्व न रहकर उत्पन्न होता है वही उत्पत्ति क्रियाका अनुभव करता है। अपूर्व उत्पन्न होता है, घटादि अनित्यकी उत्पत्ति होती है। यह तो स्वोत्पत्तिसे पूर्व भी है, अनुत्पन्न होनेसे अज है। पहिले रहकर किसी समय फिर नहीं होगा, यह नहीं होगा ही—इस प्रकार वाक्यका परिवर्तन है। इसमें 'न वा' शब्दका स्वारस्य है जो पूर्वकालमें होकर पश्चात् नहीं होता वही मरणलक्षण विकारका अनुभव करता है, वही विनाशी है, यह तो उत्तरकालमें भी रहता है। चूँकि यह नहीं मरता, अतः नित्य है। विनाशके योग्य नहीं है, यह अर्थ है। 'न भूत्वा' यहाँ पर्युदास होनेसे समास होना चाहिये, किन्तु यह समास विकल्प होता है। अतः 'यजतिषु ये यजामहं करोति, नानुयाजेषु' यहाँ जैसे नानुयाजमें असमस्त नञ्का श्रवण है वैसे ही असमस्तका निर्देश यहाँ भी अनुचित नहीं है। इसीलिए भगवान् पाणिनि-आचार्यने महाविभाषाधिकारमें नञ्' का पाठ किया है। कात्यायनने 'वावचनानर्थक्यम्' इत्यादि वार्तिक पाठ द्वारा नञ् समास नित्य है, यह जो अपना अभिप्राय सूचित किया है, सो ठीक नहीं है क्योंकि उक्ताचार्यवचन-विरुद्ध कात्यायनवचन अग्राह्य है। आचार्य शबरस्वामीने भी यह व्यक्त किया है कि कात्यायन असद्वादी हैं।

दनादेयम् । तदुक्तमाचार्यशबरस्वामिना—"असद्वादी हि विद्यमानमप्यनुपलभ्य ब्रूयात्" (शा० भा०, पृ० २०६१) इति । अत्र न जायते म्रियते वेति प्रतिज्ञा । कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूय इति तदुपपादनम् । अजो नित्य इति तदुपसंहार इति विभागः । आद्यन्तयोर्विकारयोर्निषेधेन मध्यवर्तिविकाराणां तद्व्याप्यानां निषेधे जातेऽपि, गमनादिविकाराणामनुक्तानामप्युपलक्षणाय । अपक्षयश्च वृद्धिश्च स्वशब्देनैव निराक्रियते । तत्र कूटस्थनित्यत्वादात्मनो निर्गुणत्वाच्च न स्वरूपतो गुणतो वाऽपक्षयः संभवतीत्युक्तम्—'शाश्वतः' इति । शश्वत्सर्वदा भवति नापक्षीयते नापचीयत इत्यर्थः । यदि नापक्षीयते, तर्हि वर्धतामितिनेत्याह—'पुराणः' इति । पुराऽपि नवः एकरूपो न त्वधुना नूतनां कांचिदवस्थामनुभवति । यो हि नूतनां कांचिदुपचयावस्थामनुभवति, स वर्धत इत्युच्यते लोके । अयं तु सर्वदैकरूपत्वान्नापचीयते नोपचीयते चेत्यर्थः । अस्तित्वविपरिणामौ तु जन्मविनाशान्तर्भूतत्वात्पृथङ् न निषिद्धौ । यस्मादेवं सर्वविकारशून्य आत्मा, तस्माच्छरीरे हन्यमाने तत्संबद्धोऽपि केनाप्युपायेन न हन्यते—न हन्तुं शक्यत इत्युपसंहारः ॥ २० ॥

असमस्तपर्युदासार्थक 'नञ्' का प्रयोग लोक और वेदमें अनेक जगह पाया जाता है, इसलिये कात्यायनवचन अनुपादेय है—ग्राह्य नहीं है । यहाँ 'न जायते म्रियते वा' यह प्रतिज्ञा है, 'कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः' यह प्रतिज्ञात अर्थका उपपादन है, 'अजो नित्यः' यह उसका उपसंहार है—इस प्रकार वाक्यविभाग है । आद्यन्तविकार यानी जन्म और मरणके निषेधसे उनके व्याप्य बीचमें रहनेवाले विकारोंका निषेध सिद्ध होता है, फिर भी अनुक्त गमनादिविकारोंके उपलक्षणार्थ, अपक्षय और वृद्धिका नामतः निराकरण करते हैं । आत्मा कूटस्थ है, नित्य निर्गुण है, अतः उसका स्वरूपसे या गुणसे अपक्षय नहीं होता है, यह 'शाश्वतः' इत्यादिसे कह चुके हैं । शाश्वतः,–'मुहुः पुनः पुनः शश्वत्' इत्यादि कोशसे सार्वदिक् 'शाश्वत' शब्दार्थ है यानी जो सदा रहता है उसका अपक्षय नहीं होता हैं । यदि अपक्षय नहीं होता, तो वृद्धि क्यों नहीं होती, इसपर कहते हैं—'पुराणः' इत्यादिसे । पहले भी यह नवीन एक रूप ही था, अब भी किसी नूतन अवस्थाका अनुभव नहीं करता ।

जो कोई पदार्थ पूर्वावस्थासे विलक्षण नवीन अवस्थाको प्राप्त करता है वह बढ़ता है, ऐसा लोकमें प्रयोग होता है । यह तो सदा एकरूप है, अतः न घटता है, न बढ़ता है । सत्ता और परिणाम—ये दोनों जन्म और विनाशसे पृथक् नहीं हैं, इसलिए उनका अगला निषेध नहीं है । अतः सर्व विकारशून्य आत्मा है, अतः शरीरके मारे जानेपर भी उससे सम्बद्ध इस आत्माका हनन किसी भी उपायसे नहीं हो सकता, यह उपसंहार है ॥ २० ॥

वेदाविनाशिनं नित्यं य एनमजमव्ययम्।
कथं स पुरुषः पार्थ कं घातयति हन्ति कम्॥ २१॥

हे पार्थ! जो इस आत्माको अविनाशी, नित्य, अज, अव्यय समझता है वह विद्वान् पुरुष भला कैसे किसीको मारता है या किसीके द्वारा किसीको मारने के लिए प्रवृत्त करता है?॥ २१॥

---

'नायं हन्ति न हन्यते' इति, प्रतिज्ञाय न हन्यत इत्युपपादितम्, इदानीं न हन्तीत्युपपादयन्नुपसंहरति—'**वेदाविनाशिनम्**' इति। न विनष्टुं शीलं यस्य, तमविनाशिनमन्त्यविकाररहितम्। तत्र हेतुः अव्ययं न विद्यते व्ययोऽवयवापचयो गुणापचयो वा यस्य, तमव्ययमवयवापचयेन गुणापचयेन वा विनाशदर्शनात्तदुभयरहितस्य न विनाशः संभवतीत्यर्थः। ननु जन्यत्वेन विनाशित्वमनुमास्यामहे, नेत्याह—'**अजम्**' इति। न जायत इत्यजम्-आद्यविकाररहितम्। तत्र हेतुः—नित्यं—सर्वदा विद्यमानम्, प्रागविद्यमानस्य हि जन्म दृष्टं, न तु सर्वदा सत इत्यभिप्रायः। अथवाऽविनाशिनम्-अबाध्यं सत्यमिति यावत्। नित्यं-सर्वव्यापकम्। तत्र हेतुः—अजमव्ययं-जन्मविनाशशून्यं, जायमानस्य विनश्यतश्च सर्वव्यापकत्व-सत्यत्वयोरयोगात्। एवं सर्वविक्रियाशून्यं प्रकृतमेनं देहिनं स्वमात्मानं यो वेद—विजानाति—शास्त्राचार्योपदेशाभ्यां साक्षात्करोति—अहं सर्वविक्रियाशून्यः सर्वभासकः सर्वद्वैतरहितः परमानन्दबोधरूप इति। स एवं विद्वान्पुरुषः

---

उक्त वचनसे प्रतिज्ञाकर 'आत्मा किसीसे मारा नहीं जाता' इसका उपपादन हो गया। अब 'न हन्ति' इसका उपपादन करते हुए उपसंहार करते हैं—'वेदाविनाशिनम्' इत्यादिसे। जिसका विनाश शक्य नहीं है वह अविनाशी अर्थात् अन्त्यविकाररहित है, जिसके अवयवोंके ह्रास या गुणोंके ह्राससे पदार्थका विनाश देखा जाता है, एतदुभयशून्य आत्माके विनाशका संभव नहीं है, यह तात्पर्य है।

प्रश्न—जन्यत्वलिङ्गसे आत्मामें विनाशका अनुमान करेंगे। उसका स्वरूप ऐसा होगा—'आत्मा विनाशी, जन्यत्वात्, घटादिवत्'।

उत्तर—विकाररहित आत्मामें जन्यत्व यदि नहीं है, तो फिर उक्तलिङ्गकविनाशित्वका अनुमान कैसे होगा? यह कहते हैं—'अजम्' इस विशेषणसे। वह कभी उत्पन्न नहीं होता, इसलिये अज है यानी आद्यविकारशून्य है। यदि पूछिये कि वह अज क्यों? तो सुनिये, उसमें यह हेतु है—वह नित्य है—सदा विद्यमान है। जो पूर्वमें नहीं रहता, उसका जन्म देखा गया है। जो सदा है उसका जन्म नहीं देखा जाता, यह अभिप्राय है। अथवा अविनाशीका अर्थ है—अबाध्य यानी परमार्थ सत्य। नित्य—सर्वव्यापक। इसमें हेतु है—

पूर्णरूपः कं हन्ति, कथं हन्ति । किंशब्द आक्षेपे । न कमपि हन्ति—न कथमपि हन्तीत्यर्थः । तथा कं घातयति—कथं घातयति, कमपि न घातयति, कथमपि न घातयतीत्यर्थः । नहि सर्वविकारशुन्य-स्याकर्तुर्हननक्रियायां कर्तृत्वं संभवति । तथा च श्रुतिः—

"आत्मानं चेद्विजानीयादयमस्मीति पूरुषः ।
किमिच्छन् कस्य कामाय शरीरमनुसंज्वरेत्" ।। बृ०उ० ४-४-२

इति शुद्धमात्मानं विदुषस्तदज्ञाननिबन्धनाध्यासनिवृत्तौ तन्मूलरागद्वेषाद्यभावात्कर्तृत्व-भोक्तृत्वाद्यभावं दर्शयति । अयमत्राभिप्रायो भगवतः—वस्तुगत्या कोऽपि न करोति, न कार-यति च किंचित्, सर्वविक्रियाशून्यस्वभावत्वात् । परं तु स्वप्न इवाविद्यया कर्तृत्वादिकमात्मन्य-भिमन्यते मूढः । तदुक्तम्—"उभौ तौ न विजानीतः" इति । श्रुतिश्च "ध्यायतीव लेलायतीव" (बृ—उ० ४-३-७) इत्यादिः । अत एव सर्वाणि शास्त्राण्यविद्वदधिकारिकाणि । विद्वांस्तु समूलाध्यासबाधान्नाऽऽत्मनि कर्तृत्वादिकमभिमन्यते स्थाणुस्वरूपं विद्वानिव चोरत्वम् ।

---

अज और अव्यय । अर्थात् जन्म और नाशसे रहित यानी जायमान और विनश्वरमें सर्वव्यापकत्व और सत्यत्व नहीं रहता । इस तरह सर्वविकारशून्य प्रकृत इस देहीको— अपनी आत्माको जो जानता है—शास्त्रोंसे तथा आचार्योपदेशोंसे जो जानता है—साक्षात्कार करता है (प्रकृतमें ज्ञान साक्षात्कारके तात्पर्यसे है) 'मैं सब निकारोंसे शून्य सर्वभासक तथा सर्वद्वैतरहित परमानन्दबोधरूप हूँ'—इस तरह जो आत्मसाक्षात्कार-सम्पन्न है वही ऐसा विद्वान् पुरुष पूर्णरूप है । वह भला किसको कैसे मारता है । 'किं' शब्द आक्षेपार्थ है । वह किसीको भी किसी तरह नहीं मरवाता । सर्वविकारशून्य अकर्तामें हननादि क्रिया कर्तृत्व कैसे हो सकता है । देखिये—'आत्मानं चेद्विजानीयादयमस्मीति पुरुषः' इत्यादि श्रुति भी शुद्धात्मतत्त्वके साक्षात्कार किया हुआ विद्वान्को आत्मैकत्वाज्ञाननिमित्तक अध्यासनिवृत्तिदशामें तन्मूलक रागद्वेषाभावसे कर्तृत्व-भोक्तृत्वाद्यभावका प्रदर्शन करती है। भगवान्का यह अभिप्राय है—वस्तुतः कोई भी नहीं करता है और न कुछ कराता ही है, क्योंकि सर्वक्रियाशून्यस्वभाव है, किन्तु मूढ़ पुरुष आत्मामें कर्तृत्वादिका अविद्यासे अभिमान करता है जैसे कि स्वप्नमें । स्मृतिने भी ऐसा ही कहा है—'उभौ तौ न विजानीतः' इत्यादि । 'ध्यायतीव लेलायतीव' इत्यादि श्रुति भी उक्तार्थ में है। अर्थ-बुद्धिके ध्यान करनेपर चिदाभास ( जीवात्मा ) ध्यान करता-सा जान पड़ता है तथा विषयदेशमें जानेपर वहाँ जाता-सा जान पड़ता है अतएव सम्पूर्ण शास्त्रोंमें अविद्वान्का ही अधिकार है। समूल अध्यासका बाध होनेसे विद्वानका शास्त्र में अधिकार नहीं है। कारण कि वह कर्तृत्वादिका आत्मामें अभिमान नही करता । देखिए—जो स्थाणुतत्त्वको जानता है उसको स्थाणुमें

अतो विक्रियारहितत्वादद्वितीयत्वाच्च विद्वान्न करोति कारयति चेत्युच्यते । तथा च श्रुतिः—"आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कुतश्चनेति' (तै०उ०, २-९) । अर्जुनो हि स्वस्मिन्कर्तृत्वं भगवति कारयितृत्वमध्यस्य हिंसानिमित्तं दोषमुभयत्राप्याशशङ्के । भगवानपि विदिताभिप्रायो हन्ति घातयतीति तदुभयमाचिक्षेप । आत्मनि कर्तृत्वं, मयि च कारयितृत्वमारोप्य प्रत्यवायशङ्कां मा-कार्षीरित्यभिप्रायः । अविक्रियत्वप्रदर्शनेनाऽऽत्मनः कर्तृत्वप्रतिषेधात्सर्वकर्माक्षेपे भगवदभिप्रेते हन्तिरुपलक्षणार्थः, पुरःस्फूर्तिकत्वात् । प्रतिषेधहेतोस्तुल्यत्वात्कर्मान्तराभ्यनुज्ञानुपपत्तेः । तथा च वक्ष्यति 'तस्य कार्यं न विद्यते' इति । अतोऽत्र हननमात्राक्षेपेण कर्मान्तरं भगवताऽभ्यनुज्ञायतइति मूढजनजल्पितमपास्तम् । तस्माद्युद्धस्वेत्यत्र हननस्य भगवताऽभ्यनुज्ञानाद्वास्तवकर्तृत्वाद्य-भावस्य कर्ममात्रे समत्वादिति दिक् ॥ २१ ॥

---

चौरज्ञानका अभिमान नहीं है। स्थाणुतत्त्व के अविद्वान्को ही 'स्थाणुर्वा चौरो वा' यह संशय, अथवा 'अयं चौरः' यह विपर्यय होता है। अधिष्ठानतत्त्वको नहीं। अतः विक्रियारहित तथा अद्वितीय होनेसे विद्वान् कर्म नहीं करता या न किसीसे कराता ही है, यह कहते हैं। इसी प्रकार विद्वान किसीसे न डरता है। देखिये श्रुति भी कहतीं है—'विद्वान् न बिभेति कुतश्चनेति,' अपनेमें कर्तृत्व भगवान्में कारयितृत्वका अध्यासकर अर्जुनने हिंसादोषारोपणकी आशंका दोनोंमें की। अर्जुनाभिप्रायज्ञ भगवान्ने भी मारने और मरवाने दोनोंका आक्षेप किया। अपनेमें कर्तृत्वका और मुझमें कारयितृत्वका आरोप कर प्रत्यवायकी शंका मत करो, उनका यह अभिप्राय है। अविक्रियत्वप्रदर्शनसे कर्तृत्वका प्रतिषेध होता है, इससे अखिल कर्मोंके आक्षेप में भगवान्का तात्पर्य है। इसलिए 'हन्ति' यह उपलक्षण है। जिसमें कर्तृत्वमात्रका प्रतिषेध है उसमें हन्ति कर्मत्वमात्रका प्रतिषेध विफल है। सामान्याभावसे विशेषाभाव गतार्थ होता है। उस समय वही सामने उपस्थित था, इससे हन्तिका जो यह अर्थ लगाते हैं कि 'हन्ति' का प्रतिषेध इतर कर्मोंकी अभ्य-नुज्ञा के लिए है—हनन निषिद्ध है, न करें। विहित नित्य नैमित्तिक कर्मानुष्ठान करें—इस अभिप्रायसे 'हन्ति' का उपादान है, सो ठीक नहीं है, क्योंकि अविक्रियत्वादिसे यदि हननकर्तृत्व नहीं है, तो तुल्यन्यायसे विहित कर्म कर्तृत्व भी नहीं है। अविक्रियत्वदर्शन दोनोंके अनुष्ठान में विरोधी है, यह आगे कहेंगे—'तस्य कार्यं न विद्यते' इत्यादिसे। अतः यहाँ हननमात्रके आक्षेप से कर्मान्तरानुष्ठानकी अनुमति भगवान् देते हैं—यह मूर्खजन प्रलाप उपेक्ष्य हैं। 'तस्मात् युद्ध्यस्व' इत्यादिसे युद्धमें हनन भगवान्को अनुमत है। वास्तवमें कर्तृत्वभोक्तृत्वादिका अभाव कर्ममात्रमें समान ही है। यह संक्षिप्त व्याख्या है ॥२१॥

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥ २२ ॥

जैसे मनुष्य पुराने वस्त्रको उतारकर नवीन वस्त्र धारण करते हैं वैसे ही यह आत्मा पुराने जीर्ण-शीर्ण शरीरको परित्याग कर अन्य नूतन शरीर धारण करता है ॥२२॥

नन्वेवमात्मनो विनाशित्वाभावेऽपि देहानां विनाशित्वात्, युद्धस्य च तन्नाशकत्वात्कथं भीष्मादिदेहानामनेकसुकृतसाधनानां मया युद्धेन विनाशः कार्य इत्याशङ्कायां उत्तरम्— 'वासांसि जीर्णानि' इति । जीर्णानि विहाय वस्त्राणि नवानि गृह्णाति विक्रियाशून्य एव नरो यथेत्येतावतैव निर्वाहे, अपराणीति विशेषणमुत्कर्षातिशयख्यापनार्थम् । तेन यथा निकृष्टानि वस्त्राणि विहायोत्कृष्टानि जनो गृह्णातीत्यौचित्यायातम् । तथा जीर्णानि-वयसा तपसा च कृशानि भीष्मादिशरीराणि विहाय, अन्यानि देवादिशरीराणि सर्वोत्कृष्टानि चिरोपार्जितधर्मफलभोगाय संयाति-सम्यग्गर्भवासादिक्लेशव्यतिरेकेण प्राप्नोति । देही-प्रकृष्टधर्मानुष्ठातृदेहवान्भीष्मादि-रित्यर्थः । "अन्यन्नवतरं कल्याणतरं रूपं कुरुते, पित्र्यं वा गान्धर्वं वा, दैवं वा, प्राजापत्यं वा ब्राह्मं वा" (बृ०उ० ४-४-४) इत्यादिश्रुतेः । एतदुक्तं भवति—भीष्मादयो हि यावज्जीवं धर्मानुष्ठान-

आत्मा विनाशी नहीं है, तो भी देह तो विनाशी अवश्य है और युद्ध देहका नाशक है, इसमें सन्देह नहीं, फिर भीष्मादि महापुरुषकी देह अनेक जन्मोपार्जित सुकृतविशेषसे उत्पन्न है, साधारण देहारम्भ सामग्रीसे नहीं । उनका युद्धमें 'मैं विनाश कैसे करूं' इस शंकाका उत्तर है कि विकारशून्य ही मनुष्य पुराने जीर्ण-शीर्ण वस्त्रोंको उतारकर नवीन वस्त्र धारण करता है । 'जैसे नवीन धारण करता है ।' नवीन तो पुरानेसे भिन्न होता ही है, भिन्न तात्पर्यसे 'अपराणि' कहनेकी क्या आवश्यकता ? सुनिये—केवल 'यथा' इतनेसे ही निर्वाह हो जाता है । उत्कर्षविशेषबोधनार्थं उक्त पद है । जैसे नवीन और पुराने वस्त्रोंमें विशेष है यानी नवीनमें उत्कर्ष और पुरानेमें अपकर्ष है वैसे ही नवीन और पुराने शरीरोंमें भी तारतम्य है । जीर्ण वस्त्रके समान अवस्था, तप आदिसे जीर्ण भीष्मादिदेहको त्यागकर अन्य नवीन देवादिशरीर बहुकालार्जित-धर्मफलभोगके लिए ग्रहण करेंगे—तपःप्रभावसे गर्भवासादिक्लेशके विना आनन्दपूर्वक प्राप्त कर लेंगे। देही यानी उत्कृष्टधर्मानुष्ठानपरायण भीष्मादि । इस अर्थमें प्रमाण 'अन्यन्नवतरं कल्याणतरम्' इत्यादि श्रुति है । अर्थ—दूसरा नया सुन्दर शरीरको करता है पितृलोक, गन्धर्वलोक, देवलोक, प्रजापतिलोक तथा सत्य लोकमें उपभोग योग्य है । सुनिये-भीष्मादि पुरुषधौरेय जीवनतक धर्मानुष्ठानका क्लेससे जर्जरशरीर हैं, वर्तमान शरीरके

नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ॥ २३ ॥

उस आत्माको शस्त्र काट नहीं सकते, अग्नि जला नहीं सकती, जल आर्द्र नहीं कर सकते और वायु भी सूखा नहीं सकती ॥ २३ ॥

---

क्लेशेनैव जर्जरशरीरा वर्तमानशरीरपातमन्तरेण तत्फलभोगायासमर्था यदि धर्मयुद्धेन स्वर्गप्रतिबन्धकानि जर्जराणि शरीराणि पातयित्वा दिव्यदेहसंपादनेन स्वर्गभोगयोग्याः क्रियन्ते त्वया, तदाऽत्यन्तमुपकृता एव ते । दुर्योधनादीनामपि स्वर्गभोगयोग्यदेहसंपादनान्महानुपकार एव ।

तथा चात्यन्तमुपकारके युद्धेऽपकारकत्वभ्रमं मा कार्षीरिति । अपराणि, अन्यानि, संयातीतिपदत्रयवशाद्भगवदभिप्राय एवमभ्यूहितः । अनेन दृष्टान्तेनाविकृतत्वप्रतिपादनमात्मनः क्रियत इति तु प्राचां व्याख्यानमतिस्पष्टम् ॥ २२ ॥

---

त्यागके विना सुकृत कर्मफल भोगनेमें असमर्थ हैं । धर्मयुद्धसे स्वर्गभोगप्रतिबन्धकीभूत जीर्ण शरीरको त्यागकर स्वर्गसुखभोगोपयोगिदिव्यशरीर धारणद्वारा यदि वे स्वर्गभोगयोग्य तुम्हारी सहायतासे हो जायं, तो वे तुमसे कृतकृत्य ही होंगे, अपकृत नहीं । यदि तुम्हें दुर्योधनादिके अनिष्टोंमें शंका हो, तो सुनो, उनका भी स्वर्गभोगयोग्यदेहसम्पादनद्वारा उपकार ही होगा, वे विहित ही स्वर्गभोगभागी होंगे । विचारसे अत्यन्तोपकारक युद्धमें अपकारत्वभ्रम मत करो । 'अपराणि, अन्यानि, संयाति' इन तीनों पदोंसे भगवान्‌का अभिप्राय इस प्रकार सूचित किया ।

[ टीकान्तरमें 'लोग पुराने वस्त्रका त्यागकर नवीन वस्त्र ग्रहण करते हैं, उसमें पुरुष विकारी नहीं होता एवं पूर्वशरीर त्यागकर उत्तर शरीर ग्रहणमें विकारी नहीं है, केवल इतना ही अर्थ है, भीष्मादिके उपकार और अपकारकी सूचना नहीं है, अतः अपदार्थ होनेसे अमूल ( कल्पनामात्र ) है—इस भ्रमके निराकरणार्थं अपने उक्तार्थमें उक्तपदत्रय दत्तदस्तावलम्ब है । ] इस दृष्टान्तसे आत्मामें अविकृतत्वप्रतिपादन करते हैं, यह प्राचीन व्याख्यान अति स्पष्ट है । [ अति स्पष्टसे प्राचीन व्याख्यानमें कटाक्षकी सूचना है । व्याख्यान गूढ़-तत्त्वोंका होना चाहिये, स्पष्ट तो अपने आप ज्ञेय है । उसका शब्द द्वारा प्रकाशन व्यर्थ है । भाष्यकारने भी पूर्वापर प्रकरणानुरोधसे अविक्रियत्वप्रतिपादनमें उक्त वाक्यका तात्पर्य कहा है, अतः कटाक्ष उचित नहीं है । हाँ, यह कथन उपादेय है कि प्रकृतमें अन्य और अपरशब्द भिन्नार्थतात्पर्यमात्रमें प्रयुक्त नहीं है, किन्तु लक्षणया उत्कृष्टार्थक है उसमें तात्पर्यग्राहक श्रुति वाक्य है । अन्यथा नवत्व और पुराणत्वसे उत्कृष्टको सूचित करता होगा । पुरानेसे नवीन उत्कृष्ट होता है, यह नियम नहीं है । चावल आदि कतिपय पदार्थ नूतनसे पुरातन ही अच्छे होते हैं । विक्रियासे प्रकृतमें मनोविकारको भी कह सकते हैं, इत्यादि विशेष कथन प्रकृतमें उपयुक्त नहीं है, इसलिए विस्तार नहीं किया गया है ] ॥ २२ ॥

अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च।
नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ॥ २४ ॥

चूंकि यह आत्मा अच्छेद्य, अदाह्य और अशोष्य है, इसलिए नित्य, सर्वव्यापी, स्थाणु (अविकारी), स्थिर और सनातन ( सर्वदा एकरूप ) है ॥ २४ ॥

ननु देहनाशे तदभ्यन्तरवर्तिन आत्मनः कुतो न विनाशः, गृहदाहे तदन्तर्वर्तिपुरुषवदित्यतः आह—'नैनम्' इति।

शस्त्राणि—अस्यादीनि अतितीक्ष्णान्यपि एनं–प्रकृतमात्मानं न च्छिन्दन्ति—अवयवविभागेन द्विधा कर्तुं न शक्नुवन्ति। तथा पावकोऽग्निरतिप्रज्वलितोऽपि नैनं भस्मीकर्तुं शक्नोति। न चैनमापोऽत्यन्तं वेगवत्योऽपि आर्द्रीकरणेन विश्लिष्टावयवं कर्तुं शक्नुवन्ति। मारुतो वायुरतिप्रबलोऽपि नैनं नीरसं कर्तुं शक्नोति। सर्वनाशकाक्षेपे प्रकृते युद्धसमये शस्त्रादीनां प्रकृतत्वादवयुत्यानुवादेनोपन्यासः। पृथिव्यप्तेजोवायूनामेव नाशकत्वप्रसिद्धेस्तेषामेवोपन्यासः, नाऽऽकाशस्य॥२३॥

शस्त्रादीनां तन्नाशकत्वासामर्थ्ये तस्य तज्जनितनाशानर्हत्वे हेतुमाह–'अच्छेद्योऽयम्॰' इति। यतोऽच्छेद्योऽयम्, अतो नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि। अदाह्योऽयं यतः, अतो नैनं दहति पावकः।

देहनाशसे तदन्तर्वर्ति पुरुषको नाश क्यों नहीं होगा ? गृहदाह होते समय उसके भीतर स्थित पुरुषको दुःख होता ही है, इस शंकापर कहते हैं—'नैनम्' इत्यादि। असि आदि—तलवार, भाला, बर्छी आदि अतितीखे भी शस्त्र उक्तस्वरूप आत्माका छेदन नहीं कर सकते, तथा अति प्रज्वलित-स्फुरज्ज्वालाजालजटिल पावक—अनल इसको भस्म नहीं कर सकता। इसको अत्यन्तवेगवान् जल आर्द्र बनाकर विश्लिष्ट-अवयव नहीं कर सकता तथा प्रबल वेगवान् मारुत यानी पवन भी नीरस नहीं कर सकता—सुखा नहीं सकता।

शंका—विष आदिका उपन्यास न करनेसे न्यूनता प्रतीत होती है।

समाधान—सबसे नाशाभावका आक्षेप उपलक्षणतया विवक्षित है। प्रकृत युद्धसमयमें शस्त्र आदिके प्रकृत होनेसे यानी युद्धमें नाशकान्तरकी प्रसक्तिके अभावसे संभवतः पृथिव्यादिका भी अवयुत्यानुवाद है। अवयुत्य—अलग-अलगकर अनुवाद अर्थात्—आंशिक सबमें कुछका नामनिर्देश है। पृथिव्यादिमें ही नाशकत्व-प्रसिद्धि है, अतः इनका ही नामनिर्देश भगवान्ने किया है, आकाशका नहीं ॥ २३ ॥

शस्त्रादि आत्माका नाश करनेमें असमर्थ हैं और वह शस्त्रजन्यनाशयोग्य नहीं है, इसमें हेतुका निर्देश करते हैं-'अच्छेद्योऽयम्॰' इत्यादिसे। चूंकि आत्मा छेदनके अयोग्य है, अतः शस्त्रादि उसके छेदनमें असमर्थ हैं। चूंकि यह अदाह्य—अशक्यदाह है, अतः अग्नि दहनमें असमर्थ है। चूंकि यह अक्लेद्य—जल-

यतोऽक्लेद्योऽयम्, अतो नैनं क्लेदयन्त्यापः। यतोऽशोष्योऽयम्, अतो नैनं शोषयति मारुत इति क्रमेण योजनीयम्। एवकारः प्रत्येकं संबध्यमानोऽच्छेद्यत्वावधारणार्थः। चः समुच्चये हेतौ वा। छेदाद्यनर्हत्वे हेतुमाहोत्तरार्धेन—नित्योऽयं पूर्वापरकोटिरहितः, अतोऽनुत्पाद्यः। असर्वगतत्वे ह्यनित्यत्वं स्यात्, "यावद्विकारं तु विभागो लोकवत्"(२-३-७)इति न्यायात्, पराभ्युपगतपरमाण्वादीनामनभ्युपगमात्। अयं तु सर्वगतः–विभुः, अतो नित्य एव। एतेन प्राप्यत्वं पराकृतम्। यदि चायं विकारी स्यात्, तदा सर्वगतो न स्यात्। अयं तु स्थाणुः–अविकारी। अतः सर्गगत एव। एतेन विकार्यत्वमपाकृतम्। यदि चायं चलः–क्रियावान्स्यात्, तदा विकारी स्याद्, घटादिवत्। अयं त्वचलः, अतो न विकारी। एतेन संस्कार्यत्वं निराकृतम्। पूर्वावस्थापरित्यागेनावस्थान्तरापत्तिर्विक्रिया, अवस्थैक्येऽपि चलनमात्रं

---

संयोगजनित शिथिलावयवसंयोगके योग्य नहीं है, अतः जल सड़ानेमें असमर्थ है। चूँकि यह अशोष्य—निपीतस्नेहयोग्य नहीं है, अतः वायु शोषणमें अशक्त है—इस क्रमसे योजना करनी चाहिए। एवकारको प्रत्येक वाक्यमें संबंध होनेसे यह निश्चितार्थक है। अछेद्य ही है, छेद्य नहीं। अदाह्य ही है, दाह्य नहीं—इत्यादि। चकार समुच्चय या हेतुमें है। उत्तरार्द्ध श्लोकसे छेदादियोग्यत्वाभावमें हेतु कहते हैं—आत्मा नित्य—पूर्वापरकोटिरहित है। पूर्वकोटि प्रागभाव है और उत्तरकोटि ध्वंस है। अनित्यमें दोनों कोटियाँ रहती हैं, आत्मामें नहीं। प्रागभावका अप्रतियोगी रहते हुए प्रध्वंसाभावका अप्रतियोगी आत्मा है, अतः अनुत्पाद्य—उत्पादनायोग्य है। यदि असर्वगत होता, तो अनित्य होता।

प्रश्न—क्यों ?

उत्तर—'यावद्विकारं तु विभागो लोकवत्' इस सूत्रमें कारण कह चुका हूँ, अतः पूर्वोक्त न्यायका स्मरण करो।

परमाणुको विभक्त तथा नित्य नैयायिक मानते हैं, इसलिए विभक्तत्व तथा अनित्यत्व नहीं है—यह शंका असंगत है। वेदान्ती परमाणुको नहीं मानते, अतः उक्त न्यायमें कोई दोष नहीं है। यह आत्मा तो सर्वगत और विभु है, इस कारण नित्य ही है। इससे प्राप्यत्वको भी आत्मामें निराकृत ही समझना चाहिए। [ जो प्राप्त है, सो प्राप्ति क्रियाका कर्म होता है। जैसे ग्राम चैत्रप्राप्तिक्रियाका कर्म है, इसलिये चैत्र ग्राम जाते हैं—इस प्रयोगमें ग्राम कर्म है, जो सदा प्राप्त है, वह प्राप्तिक्रियाका कर्म नहीं हो सकता। जैसे—आकाश। एवं आत्मा विभु होनेसे प्राप्य नहीं है। ] यदि आत्मा विकारी होता, तो सर्वगत न होता। यह ऐसा नहीं है, किन्तु यह स्थाणु—अविकारी है, अतः सर्वगत है। इससे विकार्य कर्मत्वका भी निराकरण होता है। अथवा यदि यह चलनक्रियावान् होता, तो घटादिवत् विकारी होता। यह तो अचल है, अतः विकारी नहीं है। इससे संस्कार्य कर्मत्वका भी निरास समझना चाहिये। पूर्वावस्थात्यागपूर्वक नवीनोत्तरावस्था-

क्रियेति विशेषः । यस्मादेवं तस्मात्सनातनोऽयं सर्वदैकरूपो न कस्या अपि क्रियायाः कर्मेत्यर्थः । उत्पत्त्याप्तिविकृतिसंस्कृत्यन्यतमक्रियाफलयोगे हि कर्मत्वं स्यात् । अयं तु नित्यत्वान्नोत्पाद्यः, अनित्यस्यैव घटादेरुत्पाद्यत्वात् । सर्वगतत्वान्न प्राप्यः, परिच्छिन्नस्यैव पय आदेः प्राप्यत्वात् । स्थाणुत्वादविकार्यः, विक्रियावतो घृतादेरेव विकार्यत्वात् । अचलत्वादसंस्कार्यः, सक्रियस्यैव दर्पणादेः संस्कार्यत्वात् । तथा च श्रुतयः—"आकाशवत्सर्वगतश्च[1] नित्यः" (छ्व-३-१४-३), वृक्ष इव स्तब्धः

---

प्राप्तिका नाम विकार है। जैसे—चावलको पाकावस्था स्वाभाविक कठिनावयवसंयोगनिवृत्तिपूर्वक तापजन्यशिथिलावयवसंयोग विकार है। विकार और क्रियामें भेद यह है कि विकारसे अवस्थाभेद होता है। जैसे—पक्व और अपक्व तण्डुल अवस्थासे भिन्न है तथा क्रियामें अवस्था एक होनेपर भी चलन होता है। जैसे कि स्थिरपक्षमें घटादिमें चलन है। चूँकि यह ऐसा है, अतः यह सनातन—सदा एक रूप है। तात्पर्य यह कि यह किसी क्रियाका कर्म नहीं है। उत्पत्ति, विकृति, संस्कृति और आप्ति—एतच्चतुर्विध क्रियानिरूपित कर्मत्व होता है। इनमें अन्यतम उत्पत्त्यादि किसी क्रियाफलसे निरूपित कर्मत्व आत्मामें नहीं है। नित्य होनेसे आत्मा उत्पाद्य कर्म नहीं है। अनित्य घटादि ही उत्पाद्य कर्म हैं। सर्वगत होनेसे यह आकाशवत् प्राप्य नहीं है। परिच्छिन्न—असर्वगत घटादि ही प्राप्य हैं। स्थिर हैं, अतः अविकार्य हैं। विक्रियावान् घृतादि ही विकार्य होते हैं। मलिन दर्पणादि सुरखी-चूनासे साफ कर दिये जाते हैं। इसमें प्रमाण ये

---

१. 'आकाशवत् सर्वगतश्च नित्यः' इत्यादि श्रुतियाँ तत्पदार्थका शोधन करती हैं। इनका यहां उल्लेख आवश्यक नहीं है, क्योंकि गीताके प्रथम छ अध्यायोमें त्वंपदार्थका निरूपण किया गया है। इसी प्रकार आत्मा शस्त्रादिका भी प्रेरक स्फूर्त्तिदायक एवं अन्तर्यामी है उसको शस्त्रादि कैसे काट सकता है यह भी कथमपि युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि लौहमें लौह तत्त्व वर्तमान है फिर भी लोहा लोहाको काटता है। इन युक्तियुक्त विषयोंपर किसीने आक्षेप किया है। 'तत्त्वमसि' वाक्यमें तत् पदार्थका निरूपण प्राथमिक है उसी प्रकार गीतामें भी प्रथम छ अध्यायोंमें तत् पदार्थका ही निरूपण है तदनुसार इन श्रुतियोंका निर्देश है। पर यह उत्तर तो 'दरिद्र-दम्पती' न्यायका अनुसरण करता है अत्यन्त दरिद्र स्त्री-पुरुष भीषण जाड़ासे बचनेके लिये छोटे वस्त्रको एक अपनी ओर खींचता है तो दूसरा वस्त्र रहित हो जाता है, यदि दूसरा अपनी ओर वस्त्र खींचता है तो प्रथम वस्त्र रहित हो जाता है। उसी प्रकार यहाँकी मधुसूदनी व्याख्याके समर्थनके लिये तत् पदार्थका शोधन यदि करते हैं तो आरम्भमें मधुसूदनीमें त्वं पदार्थ शोधन प्रथम छ अध्यायोंमें है यह असङ्गत हो जाता है। यदि उसको यथावस्थित रखते हैं तो यहाँ तत् पदार्थ शोधक श्रुतियोंका निर्देश असंगत होता है। ऐसी स्थिति में दूसरा आक्षेप भी निरर्थक है।

दिवि तिष्ठत्येकः" (श्वेता० ३-९-ना-३-१२-३), "निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्" (श्वेता० ६-१९) इत्यादयः। "यः पृथिव्यां तिष्ठन्पृथिव्या अन्तरः, योऽप्सु तिष्ठन्नद्भ्योऽन्तरः, यस्तेजसि तिष्ठंस्तेजसोऽन्तरः, यो वायौ तिष्ठन्वायोरन्तरः" (बृ० ३-७-३) इत्याद्या च श्रुतिः सर्वगतस्य सर्वान्तर्यामितया तदविषयत्वं दर्शयति। यो हि शस्त्रादौ न तिष्ठति, तं शस्त्रादयश्छिन्दन्ति[1]।

---

श्रुतियाँ हैं। 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः', 'वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठति' इत्यादि श्रुतियाँ सर्वगत आत्माके सर्वान्तर्यामी होनेसे वह सर्वक्रियाका विषय नहीं है—यह स्पष्ट बतलाती हैं। जो शस्त्रादिमें नहीं रहता, उसको शस्त्रादि काटते हैं। आत्मा तो शस्त्रादिमें सत्तास्फूर्तिप्रद है, आत्मासे ही शस्त्रादिसत्ताका ज्ञान होता है। यह तत्प्रेरक है, तदन्तर्यामी है। अतः शस्त्रादि इसे स्वव्यापारका कर्म कैसे बना सकते हैं, यह भाव है। इस अर्थमें 'येन सूर्यस्तपति तेजसेद्धः' इत्यादि श्रुतियोंका अनुसन्धान करना चाहिये। सप्तमाध्यायमें भगवान् स्पष्ट करेंगे।

[ वस्तुतः अपने उक्त अर्थमें श्रुतिप्रमाणप्रदर्शन हृदयग्राही नहीं है, यह उत्कर्षदीपिकामें है—प्रथम छः अध्यायोंसे त्वंपदार्थका शोधन है, यह भाष्यकारोंका सिद्धान्त है, आपने भी यही कहा है। 'गतासून्' इत्यादि उपक्रम है, 'देहिनोऽस्मिन्' इत्यादि तथा 'अन्तवन्त इमे देहाः' एवं 'वासांसि' इत्यादि परामर्श है, 'देही नित्यमवध्योऽयम्' इत्यादि उपसंहारप्रकरणार्थ है। तात्पर्यनिर्णायक षड्विधलिङ्गान्तर्गत उक्त उपक्रम-परामर्शोपसंहाररूप त्रिविधलिङ्गसे त्वंपदार्थनिरूपणकी प्रतीति स्फुट है। तत्त्वंपदार्थभेदप्रतीति तो नियम्यनियामकभावनिर्मुक्त शुद्ध-चैतन्यमें है, वह वास्तविक है, औपाधिक तो जीव-ब्रह्ममें भेद ही है। 'अविद्याप्रत्युपस्थापित कार्यकरणोपाधिनिमित्तोऽप्ययं शरीरान्तर्यामिणोर्भेदव्यपदेशः, न पारमार्थिकः' यह भाष्यकारने भी कहा है। इस प्रकार जिस शुद्धका जिस शुद्धके साथ अभेद है उसमें नियामकत्व नहीं है, इसलिये 'अन्तर्यामि' श्रुत्युदाहरण प्रकृतमें उपयोगी नहीं है। औपाधिकभेदप्रतिपादक तो भगवान् बादरायणके ये सूत्र हैं। देखिये—'अन्तर्याम्यधिदैवादिषु तद्धर्मव्यपदेशात्' ( १।२।१८ ), 'न च स्मार्तमतद्धर्माभिलापात्' ( १।२।१९ ), 'शारीरश्चोभयेऽपि हि भेदेनैनमधीयते' ( १।२।२० ) और जो अच्छेद्यत्वादिमें निमित्त तदन्तःस्थिति बतलायी गयी है, सो भी उपेक्ष्य है। लोहासे लोहा कटता है। दोनोंमें लोहतत्त्व समान है, इसलिये सर्वज्ञ

---

१. 'यो हि शस्त्रादौ न तिष्ठति तं शस्त्रादयः छिन्दन्ति'—अर्थात् जो शस्त्रमें नहीं रहता उसीको शस्त्रादि काटते हैं। इसपर यह कहना कि ऐसा नियम नहीं है, कारण लोह तत्त्व समान रूपसे रहनेपर भी एक लोहा दूसरेको काटता है। यदि यह नियम होता कि जो शस्त्रमें न रहे वही कटता है तब लोहेसे लोहा कैसे कट जाता है। इसमें अपनेसे अपनेको काटनेका क्या प्रसङ्ग है। अतः अप्रासङ्गिक विषयका आरोपकर कुछ लिख देना ठीक नहीं है। यहाँ तो तात्पर्य यह है कि लोह तत्त्वकी समानता होनेपर भी एक लोहा दूसरेको काटता ही है, उसी प्रकार आत्मा सर्वत्र अनुस्यूत रहकर भी काटा जा सकता है, अतः यो हि शस्त्रादौ न तिष्ठति यह युक्ति दुर्बल है, अच्छेद्यत्वमें भगवान् भाष्यकारकी निरवयवत्व युक्ति ही ठीक है।

अयं यु शस्त्रादीनां सत्तास्फूर्तिप्रदत्वेन तत्प्रेरकस्तदन्तर्यामी। अतः कथमेनं शस्त्रादीनि स्वव्यापार-विषयीकुर्युरित्यभिप्रायः। अत्र "येन सूर्यस्तपति तेजसेद्धः" ( तै० ब्रा० ३-१२-९-७ ) इत्यादिश्रुतयोऽनुसंधेयाः। सप्तमाध्याये च प्रकटीकरिष्यति श्रीभगवानिति दिक् ॥ २४ ॥

भाष्यकारने अच्छेद्यत्वादिमें निमित्तनिरवयवत्व कहा है, वही समीचीन है। छेदन अवयवविभागानुकूल व्यापार है, जो सावयवमें होता है, निरवयव आकाशादिमें उक्त व्यापारका संभव ही नहीं है। एवं निरवयव आत्मामें शस्त्रादिनिबंधन छेद्यत्वादिका असंभव स्पष्ट है।

शङ्का—'न जायते म्रियते' इत्यादि वाक्यसे आत्माके यथार्थस्वरूपका निरूपण हुआ, फिर पुनः पुनः कथित विषयका कथन पुनरुक्त दोषसे अनुपादेय होता है, ज्ञातज्ञापकवाक्यश्रवणमें सुननेवालोंको श्रद्धा भी नहीं होती, निष्प्रयोजन समययापन होता है और वक्ता भी अनवहित प्रतीत होता है। यह शङ्का सुननेवालेकी स्वाभाविक है कि पूर्वोक्तका वक्ताको स्मरण नहीं है, अन्यथा कथितकथनमें इसकी पुनः प्रवृत्ति नहीं होती। साधारण मनुष्योंमें ये दोष सहज हैं, पर भगवद्वाक्यमें ये क्यों आये। गीतामें तो इनकी भरमार है—नित्य, विभु, निरवयवत्व आदिका कथन आत्मामें है।

समाधान—क्रियाफल दो प्रकारका होता है—एक दृष्ट और दूसरा अदृष्ट। फलपर्यन्त व्यापार होना आवश्यक है। 'व्रीहीन् प्रोक्षति', 'व्रीहीनवहन्ति' ये दोनों वाक्य वैदिक हैं। प्रोक्षण अदृष्टार्थ है और अवघात दृष्टार्थ है। प्रोक्षण सकृत् किया जाता है। सकृत्समन्त्रक प्रोक्षणसे अदृष्टफलकी उत्पत्ति हो जाती है, अतः पुनः तदनुष्ठान आवश्यक नहीं है, परन्तु अवघात असकृत् किया जाता है। यह दृष्ट ( तण्डुल-निष्पत्तिरूप ) फल है। फलार्थं उपायानुष्ठान विहित है, इसलिये जबतक फलकी उत्पत्ति नहीं हो जाती है तबतक उसकी आवृत्ति की जाती है, जो सर्वथा उचित ही है, अन्यथा सकृत् अनुष्ठान भी व्यर्थ ही हो जायगा। गीताका उपदेश अवघातके समान दृष्टफलार्थं है। जबतक निर्विचिकित्सनिर्विशेषनित्यानन्द-ज्ञानात्मैकत्वका निश्चय न हो, तबतक आत्मनिरूपणकी आवृत्ति अवघातके समान आवश्यक है। आत्मा दुर्बोध और दुष्प्रतिपाद्य है, अर्जुन श्रोता और भगवान् स्वयं वक्ता हैं, तो भी पुनरुक्तोंकी भरमार है। तदतिरिक्त वक्ता और श्रोताको जन्मभर कहने-सुननेमें उक्त दोषकी शंका नहीं हो सकती, कारण कि असकृत् भगवदुपदेशसे अर्जुनको आत्माका यथार्थज्ञान हो गया, जिसे उन्होंने स्पष्ट कहा है कि मेरा मोह निवृत्त हो गया। अब आपके वचनोंका पालन करूँगा। आजकल प्राचीन शुभकर्मवश परिपूतान्तःकरण-वृत्ति पुरुषधौरेयको असकृदुपदेशसे भी आत्माका यथार्थज्ञान यदि हो जाय, तो वह धन्य है। अन्यको तो इस दोषकी संभावना ही नहीं है। प्रतिश्लोकश्रवणमें अपूर्व अर्थके समान ही ज्ञान होता है, अतएव भगवान् व्यासजीने स्पष्ट कहा है कि 'आवृत्तिरसकृदुपदेशात्' ( ब्र० सू० ४-१-१ )। आत्मज्ञानके लिए श्रुतियोंमें असकृदुपदेश बतलाया गया है। यावदात्मज्ञानप्रत्ययावृत्तिसूचनार्थ 'असकृदुपदेश' है, तदनुसार गीतामें भी है। इससे अधिक उत्कर्षदीपिकामें देखिये ]॥ २४ ॥

अव्यक्तोऽयमचिन्त्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते ।
तस्मादेवं विदित्वैनं नानुशोचितुमर्हसि ॥ २५ ॥

यह आत्मा अव्यक्त, अचिन्त्य और अविकार्य कहा जाता है। इसलिए उपर्युक्त रीतिसे इस आत्माको जानकर तुम शोक नहीं कर सकते ॥ २५ ॥

---

छेद्यत्वादिग्राहकप्रमाणाभावादपि तदभाव इत्याह—'अव्यक्तोऽयम्' इत्यर्धेन। यो हीन्द्रियगोचरो भवति, स प्रत्यक्षत्वाद्व्यक्त इत्युच्यते। अयं तु रूपादिहीनत्वान्न तथा। अतः न प्रत्यक्षं तत्र च्छेद्यत्वादिग्राहकमित्यर्थः। प्रत्यक्षाभावेऽप्यनुमानं स्यादित्यत आह—'अचिन्त्योऽयम्'। चिन्त्योऽनुमेयस्तद्विलक्षणोऽयम्। क्वचित्प्रत्यक्षो हि वह्न्यादिर्गृहीतव्याप्तिकस्य धूमादेः दर्शनात्क्वचिदनुमेयो भवति। अप्रत्यक्षे तु व्याप्तिग्रहणासंभवान्नानुमेयत्वमिति भावः। अप्रत्यक्षस्यापीन्द्रियादेः सामान्यतोदृष्टानुमानविषयत्वं दृष्टम्, अत आह--'अविकार्योऽयम्।' यद्विक्रियावच्चक्षुरादिकं तत्स्वकार्यान्यथानुपपत्त्या कल्प्यमानमर्थापत्तेः, सामान्य तो

---

छेद्यत्वादिग्राहक प्रमाणके अभावसे भी छेद्यत्वादिका अभाव है, यह कहते हैं—'अव्यक्तोऽयम्' इत्यादि आधे श्लोकसे। जो इन्द्रियविषय होता है वह प्रत्यक्ष होनेसे व्यक्त कहा जाता है। आत्मा तो रूपादिशून्य होनेसे प्रत्यक्ष नहीं है, अतएव व्यक्त भी नहीं है, फिर छेद्यत्वादिग्राहक प्रत्यक्षकी क्या सम्भावना।

शंका—प्रत्यक्ष नहीं है, तो अनुमान क्यों नहीं ?

समाधान—यह अचित्य है, चिन्त्य अनुमेय कहलाता है। उससे भी यह विलक्षण है। कहीं प्रत्यक्ष ही महानसादि स्थलमें अग्निका धूममें व्याप्तिसम्बन्धग्रहण होनेपर ही पर्वतादिमें धूमसे अग्निका अनुमान होता है। अप्रत्यक्ष पदार्थमें व्याप्तिग्रह न होनेसे अनुमान नहीं होता। अतः अनुमेय भी नहीं है।

शंका—इन्द्रियादिसे सूर्यादिगतिका प्रत्यक्ष कहीं नहीं है, फिर भी सामान्यतोदृष्ट अनुमान इनका होता है, अतः तद्विषयत्व इनमें जैसे है वैसे ही आत्मामें भी तद्विषयत्व क्यों नहीं है ?

समाधान—आत्मा अविकार्य है, इसमें तद्विषयत्व नहीं है। जो पदार्थ विकारी होता है वही सामान्यतो दृष्टका विषय होता है। जैसे—चक्षुरादि विकारी हैं, क्योंकि विषयेन्द्रियसंयोगानुकूल व्यापार इन्द्रियोंमें पाया जाता है। अतः तत्तद्विषय प्रत्यक्षरूप तत्तकार्यान्यथानुपपत्ति होनेसे कल्प्यमान इन्द्रियादि अर्थापत्ति, तथा सामान्यानुमानके विषय होते हैं। [ जैसे—देवदत्तः चक्षुष्मान्, रूपादिदर्शित्वात्, अहमिव। अहं चक्षुष्मान्, रूपादिदर्शित्वात्, यन्नैवं, तन्नैवं, यथा अन्धः। अथवा रूपाद्युपलब्धिक्रिया सकरणिका, क्रिया-

दृष्टानुमानस्य च विषयो भवति। अयं तु न विकार्यो न विक्रियावान्, अतो नार्थापत्तेः, सामान्यतो दृष्टस्य वा विषय इत्यर्थः। लौकिकशब्दस्यापि प्रत्यक्षादिपूर्वकत्वात्तन्निषेधेनैव निषेधः, ननु वेदेनैव तत्र च्छेद्यत्वादि ग्रहीष्यत इत्यत आह—'उच्यते'। वेदेन सोपकरणेनाच्छेद्याव्यक्तादिरूप एवायमुच्यते—तात्पर्येण प्रतिपाद्यते अतो न वेदस्य तत् प्रतिपादकस्यापि च्छेद्यत्वादिप्रतिपादकत्वमित्यर्थः। अत्र "नैनं छिन्दन्ति" इत्यत्र शस्त्रादीनां

त्वात्, छेदनादिक्रियावत्—इत्यादि विस्तृत विवरण अन्यत्र देखिये।] सारांश यह है कि यह आत्मा तो विक्रियावान् नहीं है, अतः यह अर्थापत्ति या सामान्यतोदृष्टका विषय नहीं है। [नित्यत्वादि अच्छेद्यत्वादिमें हेतु हैं। उनमें प्रमाण ये श्रुतियाँ हैं—'कूटस्थमचलं ध्रुवम्' (गी० १२।३) 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः, निर्विकारोऽक्षरः शुद्धः, निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्' (श्वे० उ० ६।११), 'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत्' (ऐ० उ० १।१), 'पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयंभूः (कठ० २।४।१), 'अप्राप्य मनसा सह' (तै० २।४।१) इत्यादि श्रुतियोंसे क्रमशः नित्यसर्वगतादिस्वरूप आत्मा कहा गया है।]

[प्रश्न—अच्छा तो शब्दका विषय आत्मा हो सकता है।

उत्तर—शब्द दो प्रकारके हैं—लौकिक और वैदिक। लौकिक शब्दोंका विषय आत्मा नहीं है। इसका उपपादन करते हैं—] लौकिक शब्द भी प्रत्यक्षादिपूर्वक ही है। प्रत्यक्षका निषेध आत्मामें कर चुके हैं। और उसीसे शब्दका भी निषेध सिद्ध होता है।

[प्रश्न—शब्द प्रत्यक्षपूर्वक कैसे ?

उत्तर—गृहीतशक्तिक ही शब्द अर्थका बोधक होता है, अगृहीतशक्तिक शब्द नहीं। शब्दशक्तिग्रह प्रयोज्य-प्रयोजकवृद्धव्यवहारसे होता है। वृद्धशब्द यहाँ गृहीतशक्तिकपरक है। देखिये—प्रयोजकने प्रयोज्यसे कहा—'घटमानय'। प्रयोज्यने घटको लाकर रख दिया। इन दोनोंके समीप स्थित बालक यह अनुमान करता है कि 'यह प्रयोज्यप्रवृत्ति घटानयनधर्मिक-इष्टसाधनताज्ञानजन्य है, प्रवृत्ति होनेसे, मदीयस्तनपानादि प्रवृत्तिवत्'। इसको घटानयका ज्ञान' इस वाक्यसे हुआ, उसीसे यह लानेमें प्रवृत्त हुआ है। स्वतः उक्त कार्यमें प्रवृत्त नहीं हुआ, अन्यथा शब्दश्रवणसे पूर्वमें भी प्रवृत्त्यापत्ति आ जायगी। अतः घटानयनज्ञानं प्रयोजकशब्दजन्यम् तदनन्तरभावित्वात्, यो यदनन्तरं भवति, स तज्जन्यो भवति' इससे घटानयनज्ञानमें शब्दात्मक वाक्यजन्यत्वका ज्ञान हुआ। तदनन्तर 'घटमानय' यह वाक्य घटानयनज्ञान ही का जनक है, अर्थान्तरज्ञानका नहीं। क्यों नहीं है ? अतः फिर यह अनुसन्धान करता है कि वाक्य स्वसम्बद्ध अर्थका ही प्रत्यायक होता है, असम्बद्ध अर्थका नहीं, अन्यथा एक ही वाक्यसे सकल पदार्थका बोध होने लगेगा। वाक्यान्तर व्यर्थ हो जायँगे, इसलिये नियतार्थबोधान्यथानुपपत्त्या घटानयन अर्थमें ही उक्त वाक्यका सम्बन्ध है, यह ज्ञान अर्थापत्तिसे होता है। इस तरह शब्दार्थसम्बन्धज्ञान प्रत्यक्ष, अनुमान और अर्थापत्ति—इन तीनों प्रमाणोंसे होता है, केवल प्रत्यक्षसे नहीं। तथापि प्रत्यक्ष सर्वप्रथम कारणत्वेन अपेक्षित है। तदनुयायी अनुमान और अर्था-

तन्नाशकसामर्थ्याभाव उक्तः। अच्छेद्योऽयमित्यादौ तस्य च्छेदादिकर्मत्वायोग्यत्वमुक्तम्। अव्यक्तोऽयमित्यत्र तच्छेदादिग्राहकमानाभाव उक्त इत्यपौनरुक्त्यं द्रष्टव्यम्। 'वेदाविनाशिनमि'-त्यादीनां तु श्लोकानामर्थतः शब्दतश्च पौनरुक्त्यं भाष्यकृद्भिः परिहृतम्—"दुर्बोधत्वा-दात्मवस्तुनः पुनः पुनः प्रसङ्गमापाद्य शब्दान्तरेण तदेव वस्तु निरूपयति भगवान् वासुदेवः कथं नु नाम संसारिणां बुद्धिगोचरमापन्नं तत्त्वं संसारनिवृत्तये स्यात्" इति वदद्भिः गी०-भा-२-२४। एवं पूर्वोक्तयुक्तिभिरात्मनो नित्यत्वे निर्विकारत्वे च सिद्धे तव शोको नोपपन्नः इत्युपसंहरति—'तस्मात्' इत्यर्धेन। एतादृशात्मस्वरूपवेदनस्य शोककारणनिवर्तकत्वात्त-स्मिन्सति शोको नोचितः, कारणाभावे कार्याभावस्याऽऽवश्यकत्वात्। तेनाऽऽत्मानमविदित्वा यदन्वशोचः, तद्युक्तमेव। आत्मानं विदित्वा तु नानुशोचितुमर्हसीत्यभिप्रायः ॥ २५ ॥

---

पत्ति हैं। प्रत्यक्षसे 'घटानयन' देखकर ही इतरप्रमाणद्वयका उपपादन होता है, अतः प्रधान प्रत्यक्षनिवृत्तिसे शब्दकी निवृत्ति कही गयी है, इतरप्रमाणद्वयकी मूलभूतप्रत्यक्षनिवृत्तिसे निवृत्ति स्पष्ट है, इसलिये उन दोनोंकी निवृत्तिकी चर्चा नहीं की है। ]

शङ्का—अच्छा, तो वैदिक शब्दोंसे आत्मामें छेद्यत्व ग्रहण करेंगे ?

समाधान—'उच्यते' अर्थात् निगमनिरुक्ताद्यङ्गजातोपबृंहित वेदसे अच्छेद्य अव्यक्तरूप ही आत्मा बोध्य है। यद्यपि 'यतो वाचो निवर्तन्ते' इत्यादि वेदवाक्यसे विशुद्ध आत्मा शब्दगम्य भी नहीं है, तथापि लक्षणया ( तात्पर्यवृत्त्या ) तद्बोधनमें तात्पर्य है यह कहते हैं। उक्तनिषेध शक्यांशद्वयगम्यत्वतात्पर्यसे है। अतः आत्मप्रतिपादक वेदमें छेद्यत्वादिप्रतिपादकत्व नहीं हो सकता। 'नैनं छिन्दन्ति' इत्यादि वचनोंसे शस्त्रादिकोंमें आत्मछेदनसामर्थ्याभावका, 'अच्छेद्योऽयम्' इत्यादिसे आत्मामें शस्त्रकर्तृकछेद्यत्वाभावका, 'अव्यक्तोऽयम्' इत्यादिसे तदुभयग्राहकमानाभावका बोधन किया है, अतः पुनरुक्तकी शङ्का नहीं है। आर्थिक लब्धार्थतात्पर्यसे पुनरुक्त नहीं होता, किन्तु साक्षादभिहिताभिधानसे ही उक्त दोष होता है। 'वेदाविनाशिनम्' इत्यादि श्लोकोंमें पौनरुक्त्यका शब्दतः और अर्थतः—दोनों तरहसे भाष्यकारने 'आत्मवस्तु दुर्बोध है। असकृत् उपदेशसे भी अकृतबुद्धियोंको बुद्ध्यारूढ़ नहीं होता, अतः पुनः पुनः प्रसङ्ग लाकर शब्दान्तरसे फिर उसी वस्तुका निरूपण भगवान् वासुदेव करते हैं, जिनका निरूपण पूर्वमें कर चुके हैं। कैसे संसारी पुरुषोंके ज्ञानका विषय होकर तत्त्व संसारका निवर्तक हो।' यह कहते हुए परिहार किया है, अतः उसके परिहारप्रदर्शनार्थं प्रयास नहीं किया है। इस प्रकार पूर्वोक्त युक्तियोंसे आत्मा नित्य तथा निर्विकार है, यह सिद्ध होनेपर तुम्हारा शोक उचित नहीं है, यह उपसंहार करते हैं—'तस्मात्' इस अर्धश्लोकसे। ईदृश आत्मस्वरूपज्ञान शोकके कारणका निवर्तक है, फिर यह ज्ञान होतेपर शोक करना ठीक नहीं है। कारणभाव

अथ चैनं नित्यजातं नित्यं वा मन्यसे मृतम्।
तथापि त्वं महाबाहो नैवं शोचितुमर्हसि ॥ २६ ॥

अथवा मेरे इस कथनको स्वीकार न कर किसी दूसरे मतका अवलम्ब करके यदि इस आत्माको तुम नित्य उत्पन्न या नित्य मरा हुआ समझते हो, तो भी हे महाबाहो ! तुम शोक नहीं कर सकते—शोक करना तो तुम्हें किसी दशामें भी उचित नहीं है ॥ २६ ॥

---

एवमात्मनो निर्विकारत्वेनाशोच्यत्वमुक्तम्, इदानीं विकारवत्त्वमभ्युपेत्यापि श्लोकद्वयेनाशोच्यत्वं प्रतिपादयति भगवान्। तत्राऽऽत्मा ज्ञानस्वरूपः प्रतिक्षणविनाशीति सौगताः। देह एवाऽऽत्मा, स च स्थिरोऽप्यनुक्षणपरिणामी जायते नश्यति चेति प्रत्यक्षसिद्धमेवैतदिति लौकायतिकाः। देहातिरिक्तोऽपि देहेन सहैव जायते, नश्यति चेत्यन्ये। सर्गाद्यकाल एवाऽऽकाशवज्जायते, देहभेदेऽप्यनुवर्तमान एवाऽऽकल्पस्थायी नश्यति प्रलय इत्यपरे। नित्यएवाऽऽत्मा जायते म्रियते चेति तार्किकाः। तथाहि—प्रेत्यभावो जन्म। स चापूर्वदेहेन्द्रियादि'सम्बन्धः, एवं मरणमपि पूर्वदेहेन्द्रियादिविच्छेदः। इदं चोभयं धर्माधर्मनिमित्तत्वात् तदाधारस्य नित्य-

---

से कार्याभाव आवश्यक है। [ अग्निके न रहनेपर तो धूम नहीं रहता—इसका व्यभिचार नहीं है। ] इसलिये यदि आत्माको वस्तुतः न जानकर शोक किया तो ठीक ही है। आत्माको जानकर तो तुम शोक नहीं कर सकते हो, यह अभिप्राय है ॥ २५ ॥

इस प्रकार आत्मा निर्विकार होनेसे अशोच्य है, यह कहा। अब आत्मामें विकार मानकर भी दो श्लोकोंसे 'अशोच्यत्व' का उपपादन भगवान् करते हैं। आत्मा ज्ञानस्वरूप है, प्रतिक्षण विनाशी है, यह सौगत—बौद्धका मत है। देह ही आत्मा है, सो स्थिर है, फिर भी प्रतिक्षण परिणामी है, अतएव वह उत्पन्न तथा नष्ट होता है, यह प्रत्यक्षसिद्ध है, यह चार्वाकमत है। देहातिरिक्त आत्मा है, परन्तु देहके साथ ही उत्पन्न और उसके साथ ही नष्ट होता है, यह किसीका मत है। सृष्टिके आरम्भकालमें ही आकाशादिके समान उत्पन्न होता है, प्रत्येक जन्ममें देहभेद होनेसे वही सब देहोंमें अनुवर्तमान होकर आता है। देहके साथ उत्पन्न नाशशील नहीं है, किन्तु कल्प तक स्थायी है। हाँ, प्रलयमें आकाशादिके समान नष्ट होता है, यह भी किसीका मत है। नित्य ही आत्मा उत्पन्न होता तथा मरता है यह तार्किकोंका मत है। देखिये—प्रेत्य यानी मरकर भाव होना जन्म है। यह जन्म नवीनशरीरेन्द्रियादिसंबन्ध है। इसी प्रकार मरण भी पूर्वदेहेन्द्रियादिका वियोग है। ये दोनों धर्माधर्मनिमित्तक होनेसे तदाधार—धर्माद्याधार नित्य आत्माके ही मुख्य धर्म हैं।

